पथपरचल रहे हैं ..धन्य है यह धर्मसाम्राज्य!. धन्य हमारे धर्मराजा! और धन्य यह धर्मपालक प्रजा! महावीर हमारे हैं, हम महावीर के हैं।'

बौद्धधर्म के संस्थापक गौतमबुद्ध भी महावीर प्रभु के समकालीन थे और वे सर्वज्ञ महावीर के प्रशंसक थे। तीस वर्ष तक धर्मचक्रसहित विहार करते-करते अन्तिम दिनों में प्रभु महावीर बिहार प्रान्त की पावापुरी में पधारे; वहाँ का सुन्दर उद्यान खिल उठा। भव्यजीवों का चैतन्य-उद्यान भी सम्यक्त्व आदि धर्मपुष्पों से आच्छादित हो गया। कार्तिक कृष्णा द्वादशी के दिन प्रभु की अन्तिम देशना हुई। (उस अन्तिम देशना के स्थान पर वहाँ एक प्राचीन जिनमन्दिर है और उसमें वीर प्रभुके चरणों की स्थापना है। निर्वाणभूमि के स्थानपर आज 'पद्म-सरोवर' है, उसके प्रवेशद्वार के सामने के भाग मे अन्तिम देशना-भूमि के स्थान का होना दिगम्बर जैन-परम्परा मे माना जाता है।)

प्रभु महावीर ने विपुलाचल पर प्रथम देशना मे जो परमात्मतत्त्व दरशाया था, वही परमात्मतत्त्व अन्तिम देशना मे पावापुरी में बतलाया। प्रभुकी वाणी द्वारा परमशान्त चैतन्यरस का पान करके लाखों-करोड़ों जीव तृप्त हुए। गणधर गौतमदेव भी उत्कृष्टरुप से वीतरागरस का पान करके केवलज्ञान प्राप्त करने को तत्पर हैं, अहा! तीर्थंकर प्रभुने सिद्धपद की तैयारी की तो गणधर देवने भी अरिहतपदकी तैयारी की...तथा प्रतिगणधरदेव (सुधर्मस्वामी) श्रुतकेवली होने को तैयार है। धन्य भगवन्त! आपने पचमकाल में धर्मकी अच्छिन्नधारा प्रवाहित रखी।

अभी पंचमकाल का प्रारम्भ होने मे तीन वर्ष आठ मास तथा पन्द्रह दिन का समय शेष था। चौथा काल चल रहा था। प्रभु महावीर का विहार थम गया; वाणी का योग भी मोक्षगमन के दो दिन पूर्व (धनतेरस से) रुक गया। प्रजाजन समझ गये कि अब प्रभुके मोक्षगमन की तैयारी है। प्रत्येक देशके राजा तथा लाखों प्रजाजन भी प्रभुके दर्शनार्थ आ पहुँचे। परम वैराग्य का वातावरण छा गया। भले वाणी बन्ध हो गई थी, तथापि प्रभुकी शातरस झरती मुद्रा देखकर भी अनेक जीव धर्म प्राप्त करते थे। गौतम गणधरादि मुनिवर ध्यान में अधिकाधिक एकाग्र हो रहे थे। प्रभुकी उपस्थिति में प्रमाद छोडकर अनेक जीवों ने सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्र की आराधना प्रारम्भ कर दी। इस प्रकार कार्तिक कृष्णा त्रयोदशी तथा चतुर्दशी को-दो दिन देवेन्द्रो तथा नरेन्द्रोंने सर्वज्ञ महावीर तीर्थंकर की अन्तिम महापूजा की...मोक्ष-महोत्सव का महान मेला लग रहा था संसार को भूलकर सब मोक्षकी महिमा मे तल्लीन थे। चतुर्दशी की रात्रि हुई, अर्धरात्रि भी बीत गई और. .पिछले प्रहर (अमावस्या का प्रभात उदित होने से पूर्व) वीरनाथ सर्वज्ञ प्रभु तेरहवाँ गुणस्थान लाँघकर चौदहवे गुणस्थान मे अयोगीरुप से विराजमान हुए। यहाँ आस्रवका सर्वथा अभाव एव सवर की पूर्णता हुई। परमशुक्लध्यान (तीसरा एवं चौथा) प्रगट करके शेष अघाति कर्मों की सम्पूर्ण निर्जरा प्रारम्भ कर दी और क्षणमात्र में प्रभु सर्वज्ञ महावीर मोक्षभावरुप परिणमित हुए...तत्क्षण ही लोकाग्र में सिद्धालयरुप मोक्षपुरी में पहुँचे। आज भी वे सर्वज्ञ परमात्मा वहाँ शुद्ध स्वरुप अस्तित्व में विराज रहे हैं.. .उन्हें नमस्कार हो!

**अर्हंत सौ कर्मांतणो करी नाश ए ज विधि वडे,**
**उपदेश पण एम ज करी निर्वृत थया, नमुं तेमने।**
**श्रमणो-जिनो-तीर्थंकरो एं रीत सेवी मार्गने,**
**सिद्धि वर्या, नमुं तेमने; निर्वाणना ते मार्गने।**




पावापुरी में वीरप्रभु निर्वाण को प्राप्त हुए और कार्तिक कृष्णा चतुर्दशी की अँधेरी रात भी मोक्षकल्याणक के दिव्य प्रकाश मे जगमगा उठी लाखों भक्तोंने करोड़ों दीपकों की आवलियाँ सजाकर प्रभु के मोक्षकल्याणक का उत्सव मनाया; इसलिये कार्तिक कृष्णा अमावस्या दीपावली-पर्व के रुप में प्रसिद्ध हुई। ...जो आज भी भारत में प्रसिद्ध है। उस निर्वाण-महोत्सव को २५०० वर्ष पूरे हुए तब (ई.स. १९७४ म) समग्र भारत मे अति भव्य उत्सव मनाया गया था और इस महापुराण का लेखनकार्य भी उस निर्वाण-महोत्सव के निमित्त ही पू. गुरुदेव श्री कानजी स्वामी की प्रत्यक्ष प्रेरणा से हुआ है।

भगवान महावीर तो निर्वाण को प्राप्त हुए, सिद्ध हुए.. अहो, उन सिद्ध भगवन्तों का अतीन्द्रियज्ञान! इस महापुराण द्वारा मैं उस परमइष्ट पदका गुणगान करता हूँ और मेरा आत्मस्वभाव ऐसा ही है-उसे स्वीकार करके मैं भी प्रभु के मार्गपर चलता हूँ और इष्टपद प्राप्त करता हूँ। मोक्ष के कारणरुप ऐसे भगवान महावीर को नमस्कार हो!-




**नमन करता उन जिनेश्वर देव को,**
**धर्मचक्र चला गये शिवगेह जो;**
**गये पावापुरी से निर्वाणको,**
**सन्त-मुनि-गणधर नमें कल्याण हो !**

वीर प्रभु पंचमगति को प्राप्त करके सिद्ध हुए, मुक्त हुए; वह तो आनन्दका प्रसंग है, शोक का नही।

किसीको प्रश्न उठ सकता है कि-अरे, निर्वाण होनेपर तो भगवान का विरह हुआ, फिर उसका उत्सव क्यों?

समाधान-अरे भाई! तुम बाह्य चक्षुओं से देखते हो इसलिये तुम्हे ऐसा लगता है कि भगवान का विरह हुआ! जो इन्द्रियज्ञान द्वारा 'शरीर युक्त महावीर' को ही देखते थे उन्हें उन शरीरवान महावीर का विरह हुआ; परन्तु जो शरीर से भिन्न महावीर के सच्चे स्वरुप को अर्थात् 'सर्वज्ञ-महावीर' को अंतर्दृष्टि से-अतीन्द्रिय चक्षुसे पहिचानते हैं उन्हें तो उन सर्वज्ञ परमात्मा का कभी विरह नहीं है; उनके लिये तो वे भगवान लोकाग्र में सिद्धरुप से साक्षात् विद्यमान विराजमान हैं। पावापुरी में २५०० वर्ष पूर्व जो 'सर्वज्ञपरमात्मा' विराजते थे, वे ही वर्तमान में सिद्धपुरी में विराज रहे हैं। साधक के ज्ञान में उन सिद्ध भगवंत का स्वरुप उत्कीर्ण हो गया है, उसे सर्वज्ञ महावीर का विरह नहीं है...नहीं है; सर्वथा अतीन्द्रिय ऐसे उन परमात्मा को अपने ही आत्मा में स्थापित करके वह अपने आत्मा को सिद्ध की साधना में लगाता है..और ऐसी साधना का उत्साह ही निर्वाण का महोत्सव...आत्महित का ऐसा मंगल-महोत्सव कौन नहीं मनायेगा?!

देखो न, वीरप्रभु के निर्वाण के समय गौतमस्वामी कहीं प्रभुविरह का विलाप करने नहीं बैठे थे; किन्तु चैतन्य की अनुभूति में अधिक गहरे उतरकर मोक्ष की साधना में मग्न हो गये थे। ३० वर्ष तक जिनके सतत सान्निध्य में रहा-ऐसे मेरे प्रभुनिर्वाण को प्राप्त हुए और मैं अभी छद्मस्थ ही रहा?...अब आज ही साधना पूर्ण करूँगा!-इस प्रकार उत्कृष्टरुप से आत्मा को आराधना में लीन करके उसी दिन केवलज्ञान प्रगट किया और सर्वज्ञपरमात्मा हुए; पूर्ण वीतराग होकर उन्होंने सर्वोत्कृष्टरुप से प्रभुका निर्वाण महोत्सव मनाया। उनके शिष्य सुधर्मस्वामी उसी दिन श्रुतकेवली बने। अहा, नमस्कार हो उन श्रुतकेवली भगवन्तको!

पश्चात्, तीर्थंकर प्रभुकी वह कुल परम्परा चलते...चलते श्रीगुरुओं द्वारा ०-७ तक आयी है; हम भी उसी कुल-परम्परामें हैं। कृतार्थ हो गये हम सब महावीर के मार्ग को पाकर। अपने तीर्थंकर भगवन्तों के मार्ग की उपासना करके हम सब अपना कल्याण करें और अपने उन भगवन्तों के सिद्धालय में पहुँचकर सदैव उनके साथ रहें...ऐसी मगल भावना के साथ यह भागवत पुराण समाप्त करता हूँ।

-इस प्रकार भरतक्षेत्र के अन्तिम तीर्थंकर एवं वर्तमान शासननायक सर्वज्ञ भगवान महावीर तीर्थंकर का मंगल जीवन चरित्र पूर्ण हुआ।

अनन्त तीर्थंकर हुए, जगके तारणहार;<br>
सिद्ध दशा को साधकर, पहुँचे भवदधि पार।<br>
शासन वीर जिनेन्द्रका, अक्षयपद दातार;<br>
सेवन कर समकित लहो, जो चाहो भवपार।

-अपने चौबीस तीर्थंकर भगवन्तोंके मंगल जीवनका यह 'महापुराण' भव्यजीवों में जिनमार्ग के प्रति भक्ति जागृत करो, रत्नत्रय की प्राप्ति कराओ, और मोक्षसुख में स्थापित करो!



## 'भागवत कथा'

श्री समयसार पर व्याख्यान देते समय पू. गुरुदेव अनेकबार कहते थे कि-'अहो, यह तो भागवत-कथा है!' भगवान आत्मा के महिमाकी कथा सो भागवत-कथा; उसीप्रकार चौबीस तीर्थंकर भगवन्तोंका यह महापुराण भी भागवत कथा है। वे भगवान किसप्रकार आत्मा की साधना करके परमात्मा हुए वह इसमें बतलाया हैं। जैनपुराण तो वीतरागता के ही पोषक हैं। श्री गुरुके प्रताप से आज ऐसे भागवत पुराणों द्वारा हम भगवन्तों का पंथ समझ रहे हैं....धन्य वह पंथ!...और धन्य हैं उसके पंथी!